मन प्रतीत न प्रेम रस ना इस तन में ढंग ।
क्या जाणूँ उस पीव सूँ कैसे रहसी रंग ॥

इसमें साक्षात्कार की महत्ता का आभास है जो एक साधारण घटना नहीं है ।

ज्यों ज्यों जीवात्मा को अपनी परमात्मिकता का अनुभव होता जाता है, त्यों त्यों उसका भय जाता रहता है लौकिक भाषा में इसी की ओर इस पद में इशारा है—

अब तोहि जान न देहूँ राम पियारे । ज्यूँ भावै त्यूँ होहु हमारे ।

यह प्रेम की ढिठाई है ।

परमात्मा से मिलने के लिए ऐसी 'ऊँची गैल, राह रपटीली' नहीं तै करनी पड़ती जहाँ 'पाँव नहीं ठहराय' । वह तो घर बैठे मिल जायेंगे, पर उसके लिए पहुँची हुई लगन चाहिए, क्योंकि परमात्मा तो हृदय ही में है—

बहुत दिनन के बिछुरे हरि पाये भाग बड़े घरि बैठे ।

कबीरदास के नाम से लोगों की जिह्वा पर जो यह पद—

मो को कहाँ ढूँढे बंदे मैं तो तेरे पास में ।
न मैं देवल, ना मैं मसजिद, ना काबे कैलास में ॥

बहुत दिनों से चढ़ा चला आ रहा है, उसका भी यही भाव है । जायसी ने यही भाव यों प्रकट किया है--

पिउ हिरदय महँ भेंट न होई, को रे मिलाव, कहौं केहि रोई ॥

रहस्यमय उक्तियों की रहस्यात्मकता उनके लोकनियोजित शब्दार्थ में नहीं है । उस अर्थ को मानने से उनकी रहस्यात्मकता जाती रहती है; उनका संकेत मात्र ग्रहण करना चाहिए । मूर्ति को परमात्मा मानकर उसका पूजन इसी लिए करना चाहिए कि ईश्वर-प्राप्ति में आगे की सीढ़ी सहज में चढ़ सकें, क्योंकि साधारणतः सब लोग परमात्मा या ब्रह्म का ठीक ठीक स्वरूप समझने में नितांत असमर्थ होते हैं । अतः मूर्तिपूजा के द्वारा मानों मनुष्य को ब्रह्म के भी साक्षात्कार की

आरंभिक शिक्षा मिलती है। इससे आगे बढ़कर सगुण ईश्वर को परमात्मा मानने में फिर कोई रहस्य नहीं आता। ईसाइयों ने परमात्मा के पितृत्व भाव की उसी समय इतिश्री कर दी जब ईसा को लौकिक अर्थ में परमात्मा का पुत्र मान लिया। राम और कृष्ण को साक्षात् परमात्मा ही मानने के कारण तुलसी और सूर में अवतारवाद की मूलीभूत रहस्यभावना नहीं आ पाई है। सखी संप्रदाय ने मनुष्यों को सचमुच स्त्री मानकर और उनके नाम भी स्त्रियों जैसे रखकर और यहाँ तक कि उनसे ऋतुमती स्त्रियों का अभिनय कराकर 'माधुर्य भाव' रहस्यवाद को वास्तववाद का रूप दे दिया। रहस्यवाद के वास्तववाद से पतित हो जाने के कारण ही सदुद्देश्य से प्रवर्तित अनेक धर्म-संप्रदायों में इंद्रिय-लोलुपता का नारकी नृत्य देखने में आता है। रहस्यवादी कवियों का वास्तववादियों से इसी बात में भेद है कि वास्तववादी कवि अपने विषय का यथातथ्य वर्णन करते हैं, और रहस्यवादी केवल संकेत मात्र कर देते हैं, अपने वर्ण्य विषय का आभास भर दे देते हैं। उनमें जो यह धुँधलापन पाया जाता है, उसका कारण उनकी आध्यात्मिक प्रवृत्ति है। परमात्मा की सत्ता का आभास मात्र ही दिया जा सकता है। इसके लिए वे व्यंजनावृत्ति से अधिकतर काम लिया करते हैं और चित्राधान उनका प्रधान उपादान होता है। उनकी बातें अन्योक्ति के रूप में हुआ करती हैं। किसी प्रत्यक्ष व्यापार के चित्र को लेकर वे उससे दूसरे परोक्ष व्यापार के चित्र की व्यंजना करते हैं। इसी से रहस्यवादी कवियों में वास्तववादियों की अपेक्षा कल्पना का प्राचुर्य अधिक होता है।

# रहस्यवाद : उसकी व्याख्या

रहस्यवाद जीवात्मा की उस अंतर्हित प्रवृत्ति का प्रकाशन है जिसमें वह दिव्य और अलौकिक शक्ति से अपना शांत और निश्चल संबंध जोड़ना चाहती है, और यह संबंध यहाँ तक बढ़ जाता है कि दोनों में कुछ भी अंतर नहीं रह जाता। जीवात्मा की सारी शक्तियाँ इसी शक्ति के अनंत वैभव से ओत-प्रोत हो जाती हैं। जीवन में केवल उसी दिव्य शक्ति का अनत तेज अंतर्हित हो जाता है। और जीवात्मा अपने अस्तित्व को एक प्रकार से भूल सा जाती है। एक भावना हृदय में प्रभुत्व प्राप्त कर लेती है और वह भावना सदैव जीवन के अंग-प्रत्यंगों में प्रकाशित होती रहती है। यही दिव्य संयोग है! आत्मा उस दिव्य शक्ति से इस प्रकार मिल जाती है कि आत्मा में परमात्मा के गुणों का प्रदर्शन होने लगता है और परमात्मा में आत्मा के गुणों का प्रदर्शन।

इस सयोग में एक प्रकार का उन्माद होता है, नशा रहता है। उस एकांत सत्य से, उस दिव्य शक्ति से जीव का ऐसा प्रेम हो जाता है कि वह अपनी सत्ता परमात्मा की सत्ता में अंतर्हित कर देता है। उस प्रेम में चचलता नहीं रहती, अस्थिरता नहीं रहती। वह प्रेम अमर होता है।

ऐसे प्रेम में जीव की सारी इंद्रियों का एकीकरण हो जाता है। सारी इंद्रियों से एक स्वर निकलता है और उनमें अपने प्रेम की वस्तु के पाने की लालसा समान रूप से होने लगती है। इंद्रियाँ अपने आराध्य के प्रेम को पाने के लिए उत्सुक हो जाती हैं और उनकी उत्सुकता इतनी बढ़ जाती है कि वे उसके विधिगुणों का ग्रहण समान रूप से करती हैं। अंत में वह सीमा इस स्थिति को पहुँचती है

कि भावोन्माद में वस्तुओं के विविध गुण एक ही इन्द्रिय पाने की क्षमता प्राप्त कर लेती है। ऐसी दशा में शायद इन्द्रियाँ भी अपना कार्य बदल देती हैं। एक बार प्रोफेसर जेम्स ने यही समस्या आदर्शवादियों के सामने सुलझाने के लिए रक्खी थी कि यदि इन्द्रियाँ अपनी अपनी कार्य-शक्ति एक दूसरे से बदल लें तो संसार में क्या परिवर्तन हो जायँगे ? उदाहरणार्थ, यदि हम रंगों को सुनने लगें और ध्वनियों को देखने लगें तो हमारे जीवन क्या अंतर आ जायगा ! इसी विचार के सहारे हम सेन्ट मार्टिन की रहस्यवाद से सम्बन्ध रखनेवाली परिस्थिति समझ सकते हैं जब उन्होंने कहा था ! मैंने उन फूलों को सुना जो शब्द करते थे और उन ध्वनियों को देखा जो जाज्वल्यमान थीं।

अन्य रहस्यवादियों का भी कथन है कि उस दिव्य अनुभूति में इन्द्रियाँ अपना काम करना भूल जाती हैं। वे निस्तब्ध-सी होकर अपने कार्य व्यापार ही को नहीं समझ सकतीं। ऐसी स्थिति में आश्चर्य ही क्या कि इन्द्रियाँ अपना कार्य अव्यवस्थित रूप से करने लगें। इसी बात से हम उस दिव्य अनुभूति के आनंद का परिचय पा सकते हैं जिसमें हमारी सारी इन्द्रियाँ मिलकर एक हो जाती हैं अपना कार्य-व्यापार भूल जाती हैं। जब हम उस अनुभूति का विश्लेषण करने बैठते हैं तो उसमें हमें न जाने कितने गूढ़ रहस्यों और आश्चर्यमय व्यापारों का पता लगता है।

रहस्यवाद के उन्माद में जीव इंद्रिय-जगत से बहुत ऊपर उठ कर विचार-शक्ति और भावनाओं का एकीकरण कर अनंत और अंतिम प्रेम के आधार से मिल जाना चाहता है। यही उसकी साधना है, यही उसका उद्देश्य है। उसमें जीव अपनी सत्ता को खो देता है। मैं, मेरा, सदैव के लिए अंतर्हित हो जाते हैं। वहाँ जीव अपना आधिपत्य नहीं रख सकता। एक सेवक की भाँति अपने को स्वामी के चरणों में भुला देना चाहता है। संसार के इन बाह्य बंधनों का

का निश्चय कर आत्मा ऊपर उठती है। हृदय की भावना साकार बन कर ऊपर की ओर जाती है केवल इसलिए कि वह अनन्त सत्ता एक असीम शांति से आविष्ट होता है। हृदय की इस शांति में कोई स्वार्थ नहीं, संसार की कोई वासना नहीं, कोई सिद्धि नहीं, किसी ऐश्वर्य की प्राप्ति नहीं, केवल हृदय के प्रेम की पूर्ति है। और ऐसा हृदय वह चीज है जिसमें केवल भावनाओं का केंद्र ही नहीं वरन् जीवन की वह अंतरंग अभिव्यक्ति है जिसके सहारे संसार के समस्त पदार्थों में उसकी सत्ता निर्धारित होती है। अनन्त सत्ता के सामने जीव अपने को इतने समीप ला देता है कि उसका साधारण से साधारण भावना में उस अनन्त शक्ति की अनुभूति होने लगती है। अंग्रेजी के एक कवि कोलरिज ने इसी भावना को इस प्रकार प्रकट किया है:—

"हम अनुभव करते हैं कि हम कुछ नहीं हैं
क्योंकि तू सब कुछ है और सब कुछ तुझ में है।
हम अनुभव करते हैं कि हम कुछ हैं,
वह भी तुझसे प्राप्त हुआ है
हम जानते हैं कि हम कुछ भी नहीं हैं
परन्तु तू हमें अस्तित्व प्राप्त करने में सहायक होगा
तेरे पवित्र नाम की जय हो!

कबीर की निम्नलिखित प्रसिद्ध पंक्तियाँ इस विचार को कितने सरल और स्पष्ट रूप से सामने रखती हैं:—

लोका जानि न भूलौ भाई
खालिक खलक, खलक में खालिक
सब घट रह्यो समाई।

अतएव हम इसी निष्कर्ष पर पहुँचते हैं कि रहस्यवाद अपने नग्न स्वरूप में एक अलौकिक विज्ञान है जिसमें अनन्त सम्बन्ध की भावना का प्रादुर्भाव होता है और रहस्यवादी वह व्यक्ति है जो इस

शारीरिक अवरोधों की परवाह नहीं है।

वह ईश्वर के समीप पहुँचता है और दिव्य विभूतियों को देखकर चकित हो जाता है। यह रहस्यवादी की प्रथम परिस्थिति है। इस परिस्थिति का वर्णन कबीर ने बड़ी सुन्दर रीति से किया है:—

घट घट में रटना लागि रही,
परघट हुआ अलेख री।
कहुँ चोर हुआ, कहुँ साह हुआ,
कहुँ बाम्हन है कहुँ भेख जी॥

तात्पर्य यह है कि यहाँ संसार की सभी वस्तुएँ अनंत शक्ति में विश्राम पाती हैं और सभी अनंत सत्ता में आकर मिल जाती हैं। यहाँ रहस्यवादी ने अपने लिए कुछ भी नहीं कहा है, वह चुप है। उसे ईश्वर की इस अनंत शक्ति पर आश्चर्य-सा होता है। वह मौन होकर इन बातों को देखता-सुनता है। यद्यपि ऐसे समय वह अपना व्यक्तित्व भूल जाता है पर ईश्वर की अनुभूति स्वयं अपने हृदय में पाने में असमर्थ रहता है। इसे हम रहस्यवादियों की प्रथम स्थिति कहेंगे।

द्वितीय स्थिति तब आती है जब आत्मा परमात्मा से प्रेम करने लग जाती है। भावनाएँ इतनी तीव्र हो जाती हैं कि आत्मा में एक प्रकार का उन्माद या पागलपन छा जाता है। आत्मा मानों प्रकृति का रूप रख पुरुष—आदि पुरुष—से प्यार करती है। संसार की अन्य वस्तुएँ उसकी नजर से हट जाती हैं। आश्चर्य-चकित होने की अवस्था निकल जाती है और रहस्यवादी चुपचाप अपने आराध्य को प्यार करने लग जाता है। वह प्यार इतना प्रबल होता है कि उसके समक्ष विश्व की कोई चीज नहीं ठहर सकती। वह प्रेम बरसात के उस प्रबल नाले की भाँति होता है जिसके सामने कोई भी वस्तु नहीं रुक सकती। पेड़, पत्थर, झाड़, झंखाड़ सब उस प्रवाह में बह जाते हैं। उसी प्रकार इस प्रेम के आगे कोई भी वासना नहीं ठहर

सकती। सभी भावनाएँ, हृदय की सभी वासनाएँ बड़े जोर से एक ओर को बह जाती हैं और एक—केवल एक—भाव रह जाता है, और वह है प्रेम का प्रबल प्रवाह। जिस प्रकार किसी जल-प्रपात के शब्द में समीप के सभी छोटे-छोटे स्वर अन्तर्हित हो जाते हैं, ठीक उसी प्रकार उस ईश्वरीय प्रेम में सारे विचार या तो लुप्त ही हो जाते हैं, अथवा उसी प्रेम के बहाव में बह जाते हैं। फिर कोई भावना उस प्रेम के प्रबल प्रवाह के रोकने को आगे नहीं आ सकती।

इसके पश्चात् रहस्यवादियों की तीसरी स्थिति आती है जो रहस्यवाद की चरम सीमा कहला सकती है। इस दशा में आत्मा और परमात्मा का इतना एकीकरण हो जाता है कि फिर उनमें कोई भिन्नता नहीं रहती। आत्मा अपने में परमात्मा का अस्तित्व मानती है और परमात्मा के गुणों को प्रकट करती है। जिस प्रकार प्रारम्भिक अवस्था में आग और लोहे का एक गोला, ये दोनों भिन्न हैं पर जब आग से तपाए जाने पर गोला भी लाल होकर अग्नि का स्वरूप धारण कर लेता है तब उस लोहे के गोले में वस्तुओं के जलाने की वही शक्ति आ जाती है जो आग में है। यदि गोला आग से अलग भी रख दिया जाय तो भी वह लाल स्वरूप रखकर अपने चारों ओर आँच फेकता रहेगा। यही हाल आत्मा का परमात्मा के संसर्ग से होता है। यद्यपि प्रारंभिक अवस्था में माया के वातावरण में आत्मा और परमात्मा दो भिन्न शक्तियाँ जान पड़ती हैं पर जब दोनों आपस में मिलती हैं तो परमात्मा के गुणों का प्रवाह आत्मा में इतने अधिक वेग से होता है कि आत्मा के स्वाभाविक निज के गुण तो लुप्त हो जाते हैं और परमात्मा के गुण प्रकट जान पड़ते हैं। यही अभिन्न सम्बन्ध रहस्यवादियों की चरम सीमा है। इसका फल क्या होता है!

—गम्भीर एकांत सत्य का परिचय

—परम शांति की अवतारणा

—जीवन में अनंत शक्ति और चेतना

—प्रेम का अभूत-पूर्व आविर्भाव

—श्रद्धा और भय......

—भय, वह भय नहीं जिससे जीवन की शक्तियों का नाश हो जाता है किंतु वह भय जो आश्चर्य से प्रादुर्भूत होता है और जिसमें प्रेम, श्रद्धा और आदर की महान शक्तियाँ छिपी रहती हैं। ऐसी स्थिति में जीवन में व्यापक शक्तियाँ आती हैं और आत्मा इस बंधनमय संसार से ऊपर उठकर उस लोक में पहुँच जाती है जहाँ प्रेम का अस्तित्व है और जिसके कारण आत्मा और परमात्मा में कुछ भिन्नता प्रतीत नहीं होती। अनंत की दिव्य विभूति जीवन का आवश्यक अंग बनाती है और शरीर की सारी शक्तियाँ निरावलंब होकर अपने को अनंत की गोद में फेंक देती हैं।

जिस प्रकार मछलियाँ समुद्र में तैरती हैं, जिस प्रकार पक्षी वायु में झूलते हैं, तेरे आलिंगन से हम विमुख नहीं हो सकते। हम साँस लेते हैं और तू वहाँ वर्तमान है।

इस प्रकार रहस्यवादी दैवी शक्ति से युक्त होकर संसार के अन्य मनुष्यों से बहुत ऊपर उठ जाता है। उसका अनुभव भी अधिक विस्तृत और आध्यात्मिक हो जाता है। उसका संसार ही दूसरा हो जाता है और वह किसी दूसरे ही वातावरण में विचरण करने लगता है।

किंतु रहस्यवादी की यह अनुभूति व्यक्तिगत ही समझनी चाहिए। उसका एक कारण है। वह अनुभूति इतनी दिव्य, इतनी अलौकिक होती है कि संसार के शब्दों में उसका स्पष्टीकरण असंभव नहीं तो कठिन अवश्य है। वह कांति दिव्य है, अलौकिक है। हम उसे साधारण आँखों से नहीं देख सकते। वह ऐसा गुलाब है जो किसी बाग में नहीं लगाया जा सकता, केवल उसकी सुगंधि ही पाई जा सकती है। वह ऐसी सरिता है कि उसे हम किसी प्रशांत-वन में नहीं देख सकते

वरन् उसे कल-कल नाद करते हुए ही सुन सकते हैं। कहने का तात्पर्य यह है कि संसार की भाषा इतनी ओछी है कि उसमें हम पूर्ण रीति से रहस्यवाद की अनुभूति प्रकट ही नहीं कर सकते। दूसरी बात यह कि रहस्यवाद की यह भावुक विवेचना समझने की शक्ति भी तो सर्वसाधारण में नहीं है। रहस्यवादी अपने अलौकिक आनंद में विभोर होकर यदि कुछ कहता है तो लोग उसे पागल समझते हैं। साधारण मनुष्यों के विचार इतने उथले हैं कि उनमें रहस्यवाद की अनुभूति समा ही नहीं सकती। इसीलिए 'अलहल्लाज-मंसूर' अपनी अनुभूति का गीत गाते गाते थक गया पर लोग उसे समझ ही नहीं सके। लोगों ने उसे ईश्वरीय सत्ता का विनाश करने वाला समझ कर फाँसी दे दी। इसी लिए रहस्यवादियों को अनेक स्थलों पर चुप रहना पड़ता है। उसका कारण वे यही बतला सकते हैं कि—

'नश्वर स्वर से कैसे गाऊँ, आज अनश्वर गीत।'

—डा० रामकुमार वर्मा

---

## छायावाद

कविता के क्षेत्र में पौराणिक युग की किसी घटना अथवा देश-विदेश की सुन्दरी के बाह्य वर्णन से भिन्न जब वेदना के आधार पर स्वानुभूतिमयी अभिव्यक्ति होने लगी, तब हिंदी में उसे छायावाद के नाम से अभिहित किया गया। रीतिकालीन प्रचलित परम्परा से—जिसमें बाह्य वर्णन की प्रधानता थी—इस ढंग की कविताओं में भिन्न प्रकार के भावों की नए ढंग से अभिव्यक्ति हुई। ये नवीन

भाव आन्तरिक स्पर्श से पुलकित थे। आभ्यन्तर सूक्ष्म भावों की प्रेरणा बाह्य स्थूल आकार में भी कुछ विचित्रता उत्पन्न करती है। सूक्ष्म आभ्यन्तर भावों के व्यवहार में प्रचलित पदयोजना असफल रही। उनके लिए नवीन शैली, नया वाक्य-विन्यास आवश्यक था। हिंदी में नवीन शब्दों की भंगिमा स्पृहणीय आभ्यन्तर वर्णन के लिए प्रयुक्त होने लगी। शब्द-विन्यास में ऐसा पानी चढ़ा कि उसमें एक तड़प उत्पन्न करके सूक्ष्म अभिव्यक्ति का प्रयास किया गया।

बाह्य उपाधि से हट कर आन्तरहेतु की ओर कवि-कर्म प्रेरित हुआ। इस नए प्रकार की अभिव्यक्ति के लिए जिन शब्दों की योजना हुई हिंदी में पहले वे कम समझे जाते थे; किंतु शब्दों में भिन्न प्रयोग से एक स्वतंत्र अर्थ उत्पन्न करने की शक्ति है। समीप के शब्द भी उस शब्द-विशेष का नवीन अर्थ द्योतन करने में सहायक होते हैं। भाषा के निर्माण में शब्दों के इस व्यवहार का बहुत हाथ होता है। अर्थ-बोध व्यवहार पर निर्भर करता है, शब्द शास्त्र में पर्यायवाची तथा अनेकार्थवाची शब्द इसके प्रमाण हैं। इसी अर्थ-चमत्कार का माहात्म्य है कि कवि की वाणी में अभिधा से विलक्षण अर्थ साहित्य में मान्य हुए।

अभिव्यक्ति का यह निराला ढंग अपना स्वतन्त्र लावण्य रखता है। मोती के भीतर छाया की जैसी तरलता होती है वैसी ही कान्ति की तरलता अंग में लावण्य कही जाती है। इस लावण्य को संस्कृत साहित्य में छाया और विच्छित्ति के द्वारा कुछ लोगों ने निरूपित किया था। शब्द और अर्थ की स्वाभाविक वक्रता विच्छित्ति, छाया और कान्ति का सृजन करती है। इस वैचित्र्य का सृजन करना विदग्ध कवि का ही काम है। वैदग्ध्य भंगी भणिति में शब्द की वक्रता और अर्थ की वक्रता 'लोकोत्तीर्ण' रूप से अवस्थित होती है। यह रम्यच्छायान्तरस्पर्शी वक्रता वर्ण से लेकर प्रबन्ध तक में होती है।

कभी-कभी स्वानुभाव संवेदनीय वस्तु की अभिव्यक्ति के लिए सर्वनामादिकों का सुन्दर प्रयोग इस छायामयी वक्रता का कारण होता है—'वे आँखें कुछ कहती हैं।' किंतु ध्वनिकार ने इसका प्रयोग ध्वनि के भीतर सुन्दरता से किया। यह ध्वनि प्रबन्ध, वाक्य, पद और वर्ण में दीप्त होती है। केवल अपनी भंगिमा के कारण 'वे आँखें' में 'वे' एक विचित्र तड़प उत्पन्न कर सकता है। कवि की वाणी में यह प्रतीयमान छाया युवती के लज्जा-भूषण की तरह होती है। ध्यान रहे कि यह साधारण अलंकार जो पहन लिया जाता है वह नहीं है, किंतु यौवन के भीतर रमणी सुलभ श्री की बहिन ही है, घूँघट वाली लज्जा नहीं। संस्कृत-साहित्य में यह प्रतीयमान छाया अपने लिए अभिव्यक्ति के अनेक साधन उत्पन्न कर चुकी है।

इस दुर्लभ छाया का संस्कृत काव्योत्कर्ष-काल में अधिक महत्त्व था। आवश्यकता इसमें शाब्दिक प्रयोगों की भी थी, किंतु आन्तर अर्थ-वैचित्र्य को प्रकट करना भी इनका प्रधान लक्ष्य था। इस तरह की अभिव्यक्ति के उदाहरण संस्कृत में प्रचुर हैं। उन्होंने उपमाओं में भी आन्तर सारूप्य खोजने का प्रयत्न किया था।

'निरहंकार मृगांक', 'पृथ्वी गतयौवना', 'संवेदन मिवाम्बर', मेघ के लिए 'जनपद वधु लोचनैः पीयमानः' या कामदेव के कुसुम शर के लिए 'विश्वसनीयमायुधं' ये सब प्रयोग बाह्य सादृश्य से अधिक आन्तर सादृश्य को प्रकट करनेवाले हैं। इस प्रकार की अभिव्यंजनाएँ बहुत मिलती हैं। इन अभिव्यक्तियों में जो छाया की स्निग्धता है, तरलता है, वह विचित्र है। अलंकार के भीतर आने पर भी ये उनसे कुछ अधिक हैं।

प्राचीन साहित्य में यह छायावाद अपना स्थान बना चुका है। हिन्दी में जब इस तरह के प्रयोग आरम्भ हुए तो कुछ लोग चौंके सही, परन्तु विरोध करने पर भी अभिव्यक्ति के इस ढंग को ग्रहण

करना पड़ा। कहना न होगा कि ये अनुभूतिमय आत्मस्पर्श काव्य-जगत् के लिए अत्यन्त आवश्यक थे। काकु या श्लेष की तरह यह सीधी वक्रोक्ति भी न थी। बाह्य से हटकर काव्य की प्रवृत्ति आन्तर की ओर चल पड़ी थी।

जब 'वदति विकलं कापोत मुञ्चति चेतनाम्' की विवशता वेदना को चैतन्य के साथ चिरबन्धन में बाँध देती है, तब वह आत्म-स्पर्श की अनुभूति, सूक्ष्म आन्तर भाव को व्यक्त करने में समर्थ होती है। ऐसा छायावाद किसी भाषा के लिए शाप नहीं हो सकता। भाषा अपने सांस्कृतिक सुधारों के साथ इस पद की ओर अग्रसर होती है, उच्चतम साहित्य का स्वागत करने के लिए। हिंदी में आरम्भ के छायावाद ने अपनी भारतीय साहित्यिकता का ही अनुसरण किया है। कुन्तक के शब्दों में 'अतिक्रान्त प्रसिद्ध व्यवहार सरणि' के कारण कुछ लोग इस छायावाद में अस्पष्टवाद का भी रंग देख पाते हैं। हो सकता है कि जहाँ कवि ने अनुभूति का पूर्ण तादात्म्य नहीं कर पाया हो; वहाँ अभिव्यक्ति विशृंखल हो गई हो, शब्दों का चुनाव ठीक न हुआ हो, हृदय से उसका स्पर्श न होकर मस्तिष्क से ही मेल हो गया हो, परन्तु सिद्धान्त में ऐसा रूप छायावाद का ठीक नहीं कि जो कुछ अस्पष्ट, छाया-मात्र हो, वास्तविकता का स्पर्श न हो, वही छायावाद है। हाँ मूल में यह रहस्यवाद भी नहीं है। प्रकृति विश्वात्मा की छाया या प्रतिबिम्ब है; इसलिए प्रकृति काव्यगत व्यवहार में ले आकर छायावाद की सृष्टि होती है, यह सिद्धान्त भी भ्रामक है। यद्यपि प्रकृति का आलम्बन स्वानुभूति का प्रकृति से तादात्म्य नवीन काव्य-धारा में होने लगा है, किंतु प्रकृति से सम्बन्ध रखनेवाली कविता को ही छायावाद नहीं कहा जा सकता।

छाया भारतीय दृष्टि से अनुभूति और अभिव्यक्ति की भंगिमा पर अधिक निर्भर करती है। ध्वन्यात्मकता, लाक्षणिकता, सौन्दर्यमय प्रतीक-विधान तथा उपचार-वक्रता के साथ स्वानुभूति की विवृति

रहस्यवादी प्रेम करता है। इसी से रहस्यवादी का ब्रह्म प्रिय और प्राप्य है।' रहस्यवाद में मनुष्य का रागात्मक पक्ष अधिक विकसित और उन्नत रहता है।

रहस्यवाद में प्रेम की प्रधानता का यह आशय नहीं है कि इसमें जीवन के अन्य पक्षों का अभाव है। 'सच्ची रहस्यात्मकता का मनुष्य के संपूर्ण व्यक्तित्व की आंशिक संतुष्टि से विरोध है। यह कहती है कि परिभाषा, वर्णन और अभिव्यंजना से अधिक (व्यापक) मनुष्य की इच्छा, जीवन और अनुभव है। सच्चे रहस्यवाद में केवल 'समाधि' या 'हाल' का धार्मिक भावावेश नहीं होता। इसमें सामान्यतः एक-दूसरे से पृथक् समझे जानेवाले रागात्मक और बौद्धिक पक्षों में पुनः सामंजस्य स्थापित होता है और मस्तिष्क या बुद्धि द्वारा विभक्त ये दोनों पक्ष फिर एक में मिल जाते हैं। रहस्यवाद से संपूर्ण व्यक्तित्व का संबंध रहता है।

रहस्यवादियों का कहना है कि उस 'परम सत्ता' की प्राप्ति ऊपरी मस्तिष्क से नहीं हो सकती क्योंकि यह तो लौकिक सत्ता और भेद-भावना में ही लीन रहता है। वे मनुष्य की दूसरी सुप्त शक्ति प्रातिभ ज्ञान की ओर संकेत करते हैं। यह प्रातिभ ज्ञान रहस्यवादियों का प्रधान साधन और रहस्यवाद का प्रधान अंग है। साधना के कुछ उपाय—जिनमें ध्यान प्रमुख है—चेतनावस्था में ऐसा परिवर्तन उपस्थित कर देते हैं कि जिससे यह सोई हुई शक्ति जग पड़ती है। ज्यों-ज्यों इस शक्ति (प्रातिभ ज्ञान) का प्रवेश हमारे चेतन जीवन में होता जाता है त्यों-त्यों मनुष्य रहस्यवादी बनता जाता है।

अपनी अनुभूति की अभिव्यक्ति के लिए प्रतीकों या उप-लक्षणों (यद्यपि ये अपरिपूर्ण सिद्ध होते हैं) का आश्रय रहस्यवादी के लिए अनिवार्य हो जाता है। इनके द्वारा अपनी अनुभूति की तीव्रता का प्रकाशन असंभव है। केवल शब्द के सहारे आभास मात्र देकर पाठकों के सोए हुए प्रातिभ ज्ञान को उद्बुद्ध कर रहस्यवाद के प्रतीक काव्य

प्रच्छन्न और अव्यक्त का उल्लेख है वही 'रहस्यवाद' है। आवरण को निवारण करने की प्रवृत्ति है। उपनिषदों में उसी 'प्रच्छन्न' को देखने का कुतूहल है। यह जगत क्या है—मैं (आत्मा) क्या हूँ? 'आत्मा' और 'जगत' का क्या सम्बन्ध है? जगत' किसकी सृष्टि है? वह (सः) कौन है? सः, जगत और आत्मा के बीच क्या कोई 'शृंखला' है? ये प्रश्न हैं जो 'दर्शनों' में अनेक तर्क-वितर्कमय उत्तरों के पश्चात् भी प्रश्न ही बने हुए हैं। उनका निष्कर्ष है; वह (सः) अनुभव किया जा सकता है—उसका वर्णन नहीं हो सकता। ईसाई दार्शनिक कहते हैं, 'प्रेमिका के उभार भरे वक्षस्थल का जैसे कोई उन्मत्त प्रेमी आलिंगन करता है और उससे जो कुछ मीठा मीठा कुछ भीतर ही भीतर घुसने लगता है—कुछ ऐसा ही उसके सान्निध्य का अनुभव होता है।' बौद्ध इस प्रश्न पर मौन धारण कर लेता है; वेदान्ती 'नेति नेति' (यह नहीं, यह नहीं) कहकर रुक जाता है।

अद्वैतवादी भी उसको अपने ही में देखता है। इसी से वह कहता है—सोऽहम्—मैं ही वह हूँ। वह आत्मा में ही परमात्मा को अधिष्ठित देखता है और जगत को मिथ्या समझता है। उसका विश्वास है कि आत्मा पर माया का आवरण पड़ा रहने से हम 'उसके' दर्शन नहीं कर पाते। आवरण को विदीर्ण कर ही हम पर उसकी आभा का प्रकाश पड़ता है, और हम उसे अपने में अनुभव करने लगते हैं।

सूफी और अद्वैतवादी (निर्गुणवादी) दोनों ही जगत को मिथ्या मानते हैं; परंतु सूफी जगत के 'रूप' में परमात्मा की सत्ता को स्वीकार करता है। उसे वह परमात्मा के विरह में व्याकुल देखता है। इसी से परमात्मा तक पहुँचने के लिए वह भौतिक वस्तु के प्रति आसक्ति धारण कर प्रेम-विभोर हो जाता है। उसका साधन प्रेम है और साध्य भी प्रेम।

द्वैतवादी ( सगुणोपासक ) आत्मा ( जीव ) को ब्रह्म से पृथक् मानता है। वह द्वैतवादी की तरह दोनों को एक नहीं मानता। वह सायुज्य मुक्ति की कामना भी नहीं करता। अपने आराध्य को अपलक आँखों से देखते रहने और उसका सान्निध्य शाश्वत बनाए रखने में ही अपने को कृतकृत्य मानता है। उसे अपना आराध्य ही सब कुछ है और उसके बिना सब कुछ नहीं। वह धार्मिक ग्रंथों में रंजित स्वर्ग की कामना भी नहीं करता।

सांसारिक संघर्षों से दूर रहकर मनुष्य ऐसी स्थिति में पहुँचना चाहता है, जहाँ केवल आनंद की ही वर्षा होती है। जीवन के विविध ताप, दुख, पिघलकर बह जाते हैं। उपनिषदकार कहते हैं—'यह सृष्टि आनंद से ही उत्पन्न हुई है। आनंद की ओर ही इसकी गति है और आनंद में ही स्थिति।'

'दर्शन' तर्क और ज्ञान से 'रहस्य' के समझने का आग्रह करता है, काव्य उसे अपने में आच्छादित कर लेने की व्याकुलता प्रकट करता है। दर्शन 'चिंतन' है—विचार है; कविता अनुभूति है, भाव है। 'दर्शन' 'उसे' दूर रखकर खुली आँखों से देखने की चेष्टा करता है; काव्य उसे अपने ही में उतार कर निमीलित नेत्रों से उसका दर्शन करता है। जहाँ 'रहस्य' के प्रति हमारा 'राग' जाग उठता है, हम 'उसकी' ओर अपने को भूलकर खिंचने लगते हैं; वहीं काव्य की भूमिका प्रस्तुत हो जाती है। 'रहस्य' की ओर खिंचाव-आकर्षण ही रहस्यवादी कविता को जन्म देता है। 'रहस्य' जैसा कि अभी तक के विवेचन से स्पष्ट है, उस 'परोक्ष' सत्ता को कहते हैं जो हमारी पार्थिव आँखों से ओझल है, परे है। उसी को अनुभव करने, पहचानने की ललक-चाह रहस्यवादी कविता में दीख पड़ती है। अपनी प्रवृत्ति और विश्वास-भावना के अनुसार एक रहस्यवादी जगत में परोक्ष सत्ता का आभास पाकर उसके साथ अपना सम्बन्ध जोड़कर हर्ष पुलक से भर जाता है, दूसरे जगत को

असीम मान उससे विरक्त हो अपने भीतर ही उस नाद के दर्शन कर आत्मविभोर हो जाता है। इस प्रकार के द्रष्टा को आत्मवादी या व्यक्तिवादी भी कह सकते हैं. तीसरा किसी व्यक्ति ही को 'उसका' प्रतीक मानकर उसमें अपनी भावनाओं को केंद्रित कर उसी का सान्निध्य चाहता है।

इस प्रकार रहस्यवादी अपनी आत्मा के चेतन को खोजने के लिए उन्मुख होता है। स्थूल प्रकृति में समष्टि रूप में चेतना का आरोप कर उससे अपना रागात्मक सम्बन्ध स्थापित करता है और उसे अपना ही अंश अनुभव करने लगता है। और वह व्यक्ति ही में परोक्ष चेतन का आरोप कर भी आत्मविस्मृत हो जाता है। प्रत्येक रहस्यवादी के लिए आकर्षण के आधार पर एक होना आवश्यक नहीं, पर उस आधार में, उस रहस्यमयी परोक्ष सत्ता की अनुभूति में उसका एक होना निश्चय ही आवश्यक है।

—प्रो० विनय मोहन शर्मा।

( २ )

छायावाद रहस्य प्रवृत्ति का प्राधान्य है। एक प्रकार से अद्भुत और रहस्य उसके आधार-भूत तत्व हैं। इसका कारण है भौतिकता के विरुद्ध प्रतिवर्तन। द्विवेदी कालीन कवियों की क्रीड़ा-भूमि उनका निकटवर्ती पार्थिव संसार रह गया था, अतः स्वभावतः ही उनका विरोध करने वाले कवि दूर-सुँधले एक रहस्यमय लोक की ओर बढ़ने लगे। इसके लिये इन्हें कवीन्द्र रवीन्द्र की गीतांजलि, अँगरेजी के भावयोगी कवि तथा हिंदी के प्राचीन रहस्यवादियों से विशेष प्रोत्साहन मिला और वे उस अज्ञात के प्रति जिज्ञासा प्रकट करने लगे। वास्तव में यह प्रतिवर्तन का ही फल था और हमारे भावुक कवि किसी धार्मिक प्रेरणा से इस ओर इतने आकृष्ट नहीं हुए थे जितने की अपनी भावुकता और कल्पना से

लिए एक विस्तृत क्षेत्र पा जाने के कारण आधुनिक छायावाद को विशेष आध्यात्मिक दृष्टि से देखना उचित न होगा क्योंकि एक तो यह युग ही धार्मिकता का नहीं है, दूसरे हमारे प्रतिनिधि कवियों का जीवन भी अधिकांश में पाश्चात्य प्रभावों से निर्मित है। केवल काव्य-वस्तु के रूप में उन्होंने इस काव्य-शिशाखा और उससे संबंध रखनेवाले भिन्न-भिन्न प्रश्नों को अपनाया है। हाँ, अपनी विकसित चिंतनशक्ति और विस्तृत दार्शनिक अध्ययन के द्वारा उसको पचाने का सफल प्रयत्न अवश्य किया है। श्रीमती महादेवी वर्मा ने बौद्ध दर्शन, एवं कविवर प्रसादजी व निरालाजी ने भारतीय अद्वैतवाद का अच्छा मनन किया है। फलतः उनके काव्य में भावुकता और दार्शनिकता का सुंदर समन्वय है। कविवर पंत ने भी पौर्वात्य और पाश्चात्य दर्शन के अध्ययन द्वारा कुछ मौलिक सिद्धांतों की सृष्टि और उनका सुंदर काव्यमय प्रयोग किया है। कहने का तात्पर्य यह है कि हमारे कवियों का रहस्यवाद उनकी आत्मानुभूति का फल तो किसी प्रकार नहीं हो सकता। हाँ, रहस्य-प्रवृत्ति के कारण उनकी वृत्ति इसमें काफी रमी और कल्पना एवं चिंतन-शक्ति के बल पर उन्होंने इन रहस्यमय प्रश्नों पर काव्य का सुनहरा आवरण बड़े सुचारु रूप से चढ़ाया। कुछ कवियों की कृतियाँ इनका अपवाद भी हैं। जैसे कविवर मैथिलीशरण की 'झंकार'—उसमें धार्मिकता न देखना कवि के व्यक्तित्व के प्रति अन्याय होगा। एक बात अवश्य है कि झंकार का कवि भक्ति-पथ का पथिक होने के कारण रहस्यवादी रचनाएँ करने में बहुत अधिक सफल नहीं हो सका।

—प्रो० नगेंद्र

( ४ )

कवि ने गूढ़ आध्यात्मिक भावों के प्रच्छन्न प्रवाह को छायावाद कहते हैं। परंतु यह प्रच्छन्न प्रवाह इतना अधिक प्रच्छन्न न हो कि पढ़नेवाले

को समझ ही में न आवे। छायावाद क्रम-हीन कल्पना-समूह को नहीं कहते। किसी भी साहित्य में छायावाद का स्थान सबसे अंत में आता है। सृष्टि-सौंदर्य का निरीक्षण करना तो कवि का सबसे प्रथम कर्तव्य है, द्वितीय स्थान सांसारिक वस्तुओं का और तृतीय आध्यात्मिक विषयों का हुआ करता है। छायावाद का स्थान तो इन सबके भी पीछे आता है। यही क्रम ठीक भी है। शैली ने कहा है कि अन्त में सभी नास्तिक हो जाते हैं। इन शब्दों में सत्य कूट-कूट कर भरा है। यह पथ हमें मन और बुद्धि के परे एक अशांत प्रदेश में ले जाता है। यद्यपि यह प्रदेश मेघ-आच्छन्न होता है तथापि उस पर विद्युल्लता की अपूर्व छटा होती है। उसके दर्शन से जो आनंद प्राप्त होता है वह अनिर्वचनीय है। छायावाद कविताकला का एक अपूर्व निदर्शन है. कवि की लेखनी का चातुर्य और सूक्ष्मातिसूक्ष्म चमत्कार छायावाद ही में देख पड़ता है। यह आंतरिक गूढ़ भावों के प्रकाशन का एक विलक्षण शैली है। हिंदी में छायावाद कोई नवीन विषय नहीं है। कबीर, सूर तथा अन्य भक्त कवियों ने इस पर बहुत कुछ लिखा है। मध्यकालीन कवियों ने जो प्रायः शृंगार के ही उपासक थे इसका प्रयोग करना छोड़ दिया था। आधुनिक काल में इसका पुनर्जन्म हो रहा है। परंतु आजकल का छायावाद पहले से बहुत भिन्न है। वैसे तो इसका प्रथम स्रोत अँगरेजी-साहित्य है जहाँ से यह बँगला साहित्य में आया और इसकी कुछ-कुछ छाया हिंदी के आधुनिक छायावाद में भी देख पड़ी। परंतु तुलनात्मक अध्ययन करने से यह निर्विवाद सिद्ध हो जाता है कि हमारा आजकल का छायावाद हमारे कवियों का स्वाधीन उपज है और उनकी कल्पना, उनकी भाव-व्यंजना उनका कौशल पूर्ण रूप से उन्हीं का है। केवल थोड़ी समानता यह नहीं सिद्ध कर सकती कि यह कहीं अन्यत्र से लिया गया है।

—प्रो० ललिता प्रसाद सुकुल

( ५ )

हिंदी कविता का परिष्करण उस सीमा तक हो गया था कि कवि अपनी मौलिक भावनाओं को आत्मा के रहस्यों की ओर प्रेरित कर दे। वस्तु स्थिति को गौण मानकर भावनाओं के अंतरतम प्रदेश का अन्वेषण कवि की प्रतिभा का आवश्यक अंग बन गया। इसी भावना-जगत का स्पष्टी-करण नवीन धारा के कवि प्रसाद, निराला और पंत की रचनाओं में मिला। प्रसाद ने 'आँसू' से प्रारंभ कर 'कामायनी' में हृदय की प्रवृत्तियों का बड़ा सूक्ष्म विश्लेषण किया। उसमें प्रसादजी के अध्ययन का गांभीर्य स्पष्ट रूप से है। जीवन के इसी गांभीर्य में रहस्यवाद का सूत्रपात हुआ है जिसकी सर्व-प्रथम अभिव्यक्ति प्रसादजी की रचनाओं में हुई। श्रीनिराला ने इसी मनोवैज्ञानिक तत्व को दर्शन की जटिल शृंखलाओं में कसकर भी कलात्मक रूप में हमारे समाने रक्खा। यद्यपि मुक्त-वृत्त की असंयत पदावली हिंदी की संगीत प्रिय परंपरा को ग्राह्य नहीं हो सकी तथापि जिस उन्मेष और आवेग से निराला ने काव्य की रेखा खींची वह हिंदी में अमिट होकर रह गई। पंडित सुमित्रानंदन ने निराला के विपरीत कविता में उत्कृष्ट संगीत की सृष्टि की। उन्होंने भावों को जिस कोमल रूप में देखा, उसी कोमल रूप में उनके शब्द भी सुसज्जित हुए। पंत की भाव-धारा में संसार की समस्त अभिव्यक्ति बड़े मोहक रूप में उपस्थित हुई। पंत में प्रसाद और निराला का दर्शन भी संगीत का रूप रखकर आया। पंत में यदि कोई दोष है तो वह यह कि उनमें जीवन का आवेग नहीं है। उनमें जीवन की वह कोमलता है जो पुरुष में शृंगार की भावना लिए हुए है। इसमें कुछ संदेह नहीं कि उन्होंने इधर जीवन की वास्तविकता को भी कविता की रेखाओं से बाँधने का प्रयत्न किया है। 'नारी' शीर्षक रचना में उन्होंने यथार्थवाद को साम्यवाद के रूप में चित्रित किया है, किंतु इस प्रकार की रचना में काव्य का वह रूप प्रस्फुटित नहीं हुआ जो अमर रह

सके। उनमें न तो संकेत ही है, और न व्यंजना। इन दोनों के बिना कविता की ध्वनि समय की दूर दिशाओं में जाने में असमर्थ है। अतः भौतिकवाद तभी कविता का अंग हो सकता है जब उसमें चित्रित भावनाओं की व्यंजनात्मक ध्वनि हो। पंत की नवीन दशा में प्रयास भले ही श्लाघ्य हो, लेकिन कविता के दृष्टिकोण से अभी उसमें परिष्करण नहीं हुआ। प्रसाद, निराला और पंत की भावनाओं का संकेत पाकर नवीन धारा के उत्तरकालीन तीन कवि श्रीमहादेवी वर्मा, रामकुमार वर्मा और भगवतीचरण वर्मा, जीवन के अन्तर्हित रहस्यों को उद्घाटित करने में समर्थ हुए। तीनों का भाव-जगत् स्थूल संसार में भी सूक्ष्म प्रवृत्तियों को खोजने में समर्थ हो सका, यद्यपि तीनों की शैली भिन्न-भिन्न मार्ग के अनुसरण में संलग्न हुई। श्रीमती महादेवी ने पीड़ा की परिधि से अपने में समस्त भाव-जगत को बसाया। उन्होंने जीवन के विनाश को जीवन का एक क्रम मानते हुए उसे स्वीकार किया और उसी में आत्मा का निर्वाण माना। अपने को केंद्र विंदु मानते हुए महादेवी ने अपने आराध्य की परिधि के चारों ओर खींच लिया है। उन्होंने अपने दीपों के आवरण में ही जीवन को प्रकाशमान करने के उपकरण प्राप्त किए हैं। जलन को अनिवार्य मानकर उन्होंने उसी शांति की कल्पना की है। श्रीरामकुमार वर्मा ने संसार की सरहीनता में अपने आराध्य को और भी स्पष्ट पाया है। रामकुमार में रहस्यवाद की भावना प्रखर है। संकेत उनका साधन है। संसार के मिटने में उन्हें क्षोभ है, रूप के विनाश में उन्हें कष्ट है, लेकिन उसके खँडहरों में वे अपने आध्यात्मिक जीवन का निर्माण करना चाहते हैं। वस्तुतः महादेवी और रामकुमार के दृष्टिकोण में अधिक भेद नहीं है। दोनों का आदर्श एक ही है, पर महादेवी ने पीड़ा और प्रेम प्रधान माना है, रामकुमार ने करुणा और रूप को। महादेवी ने अपने आराध्य को स्पष्ट पाया है, रामकुमार ने संकेत में। श्रीभगवतीचरण वर्मा ने जीवन का सूक्ष्म तत्त्व जीवन के उद्वेग में

प्राप्त किया है। वे वस्तुवाद के कायल हैं और समस्त भाववेग से वे संसार के चित्र खींचकर उनसे निष्कर्ष निकालना चाहते हैं। भगवती-चरण में संकेत बिलकुल नहीं है और न आध्यात्मिक ध्वनि है। वे स्पष्टवादी हैं। और सम्पूर्ण बल से संसार को समेट कर उसे कुछ तत्वों में केंद्रीभूत कर देते हैं। भगवतीचरण वर्मा का आवेश ही उनके काव्य का जीवन है। इन तीनों कवियों के बाद इस शैली के अनेक कवि हैं जिन्होंने पूर्वोक्त कवियों के सिद्धांतों को विविध दृष्टि-कोणों से पुष्ट किया है।

—डा० धीरेंद्र वर्मा

में ईश्वरीय अलौकिकता की भव्य महानता सम्बन्धी अनुभूति मानव की संकुचित वृत्तियों का लोप कर देती है, और तब देश, समाज और धर्म के संकुचित क्षेत्रों और विचारों से बहुत ऊपर उठ रहस्यवादी भावना से ऐसे लोक में पहुँचता है जहाँ ईर्ष्या, द्वेष, लोभ, वासना, भोग आदि असंतुष्टकारी और उद्वेगोत्तेजक वृत्तियाँ फटक नहीं सकतीं। इस समय मानव-मन परम प्रफुल्लित हो जाता है। तन्मयता अथवा लीनता की यह स्थिति अति आनन्ददायिनी होती है। अस्तु।

परम शक्ति की चतुर्दिक व्यक्त दिव्य महत्ता से चमत्कृत और आनन्द-विभोर जीवात्मा की अनुभूति की उस व्यंजना को रहस्यवाद कहते हैं जिसमें अपने मूल कारण से निकटतम सम्बन्ध स्थापित करने की महत् भावना निहित हो। जीवात्मा की सजग और सभाव वृत्ति चारों ओर फैले हुए अनन्त और अलौकिक सौंदर्य का सप्रेम निरीक्षण करती है। हृदय प्रसन्नता से नाच उठता है, अलौकिक आनन्द-सागर में मग्न होने लगता है। जीवात्मा जैसे सोचती है— जिस परम सत्ता की सृष्टि इतनी सुन्दर, इतनी विशाल, इतनी भव्य, इतनी रम्य है, स्वयं वह, उसका रूप, उसकी शक्ति कितनी महान् होगी। शरीर और मन की सभी चेष्टाएँ और वृत्तियाँ जब सुख, संतोष, और शांति के लिए लालायित हैं, तब उस परम रमणीक सृष्टि के अलौकिक कर्त्ता से बढ़कर सुखद, संतोषप्रद और शांतिदायी कौन होगा? क्यों न इसी से अपना अटूट और निश्छल सम्बन्ध स्थापित किया जाय? इस उत्कट सद्भावना की अकृत्रिमता जीवात्मा को विशेष बल प्रदान करती है। परम दिव्य और अलौकिक सत्ता के [illegible] का यह प्रथम चरण है। [illegible] पर [illegible] होकर जीवात्मा [illegible] हो जाती है, जहाँ उसे अपने अस्तित्व का ज्ञान नहीं रहता। उसका 'मैं' [illegible] 'तू' में लीन हो जाता है। [illegible] प्रकृति [illegible]'

के रम्य रूप का दर्शन कराती प्रतीत होती है, जीव-जंतु, पशु-पक्षी सभी प्राणी चरम सत्तामय प्रतीत होते हैं। लीनता की इस स्थिति में अभिव्यंजित विचार रहस्यवाद के उदाहरण कहे जा सकते हैं।

दिव्य सत्ता में लीनता का प्रधान लक्षण है जीवात्मा का अपने अस्तित्व की स्वतंत्रता को भूल जाना। जीव में द्वैत भावना के बने रहने तक निजता, सांप्रदायिकता, एकदेशता जैसी संकुचित भावनाएँ घर किए रहती हैं; इनके पोषण और प्रचार में उसे आनन्द भी मिलता है। शारीरिक और इन्द्रिय सुख की प्रधानता के प्रति अनासक्ति की भावना का उसमें उदय नहीं होता और भौतिकता-वादिता पर पूर्ण विजय भी उसे नहीं मिलती। परन्तु जिस क्षण अलौकिक सत्ता से शांत सम्बन्ध करने की लालसा प्राणी की अन्य वृत्तियों पर अपना प्रभुत्व स्थापित करने लगती है उसी पल से बाह्य जगत की स्थूलता से परे उसमें अंतर्हित परम शक्ति के देदीप्यमान अंश का दर्शन करने की दिव्य अन्तर्दृष्टि जीवात्मा को मिल जाती है जो सामाजिकता और लौकिकता की भावनाओं से बहुत ऊपर उठ, निजता और अहम् की वासना का अनायास त्याग कर देती। इस स्थिति से पूर्व तक इंद्रियाँ निजी कार्यों के सम्पादन द्वारा शारीरिक धर्म का पालन करती रहती है और इस प्रकार मानसिक शक्ति के पूर्ण नियंत्रण में उन्हें रहना पड़ता है। अलौकिक सत्ता से सम्बन्ध की दिव्य अनुभूति का आभास होते ही मानसिक नियंत्रण का बंधन शिथिल होने लगता है, इंद्रियों की निजी चेतन शक्ति क्रमशः कम होती जाती हैं। अन्त में पूर्णानुभूति की दशा में पहुँचने पर वे ज्ञानशून्यता के क्षेत्र में प्रवेश करती हैं; अपने किसी कर्तव्य का स्वतन्त्र ज्ञान उन्हें नहीं रह जाता। 'मेरा-तेरा' की मोह-ममता से तब मुक्ति पाकर जीवात्मा ब्रह्मानंद का अनुभव करती है और हृदय दिव्य प्रेममय हो जाता है।

यह हुई रहस्यवादियों के व्यक्तिगत अनुभव की बात। पश्चात्,

इस अनुभूति की व्यंजना के लिए प्रस्तुत होने पर कठिनाई यह उपस्थित होती है कि वर्णन करते समय कवि स्वयं भावलीनता की मूल स्थिति में नहीं होता। अतः तन्मयता का मूलानन्द तो अव्यक्त और रहस्यमय ही रहता है और कल्पना के भाववश्य सहयोग द्वारा उसकी शाब्दिक अभिव्यक्ति से ही कवि को सतुष्ट होना पड़ता है। इस कविता की विशेषता यह है कि पार्थिव वस्तुओं का वर्णन रचयिता का उद्देश्य न होने के कारण सूक्ष्म और अमूर्त उपमेय-उपमानों के सहारे कवि-कल्पना को स्वच्छन्द उड़ान का परिचय इसमें मिलता है। रहस्यवादी कविता की लोकप्रियता का एक कारण यह भी है।

प्रकृति के परम रम्य रूपों के प्रति प्रेममय आकर्षण का अनुभव करने पर कवि की सहृदयता सजग हो जाती है। उसकी आंतरिक अनुभूति प्रत्येक प्राकृतिक क्रिया-कलाप में ईश्वरीय सत्ता का आनन्ददायक अनुभव करती है। विश्व के समस्त व्यापारों को संचालक-शक्ति का परिचय पाने के लिए जो जीव आदि काल से विकल है, उसका परिचय पाने और साक्षात्कार करने के लिए न जाने कब से उतावला है, इन प्राकृतिक क्रियाओं को नियमितता, निरंतरता और व्यापकता से चमत्कृत होकर ईश्वरीय अस्तित्व के संबंध में अपनी कल्पना को इन प्रमाणों द्वारा सत्य सिद्ध होते देख आनंद प्रफुल्लित हो जाता है। अनेक रूपों में प्रयत्न करने पर भी उस सत्ता का दर्शन न कर सकने पर साधकों का एक वर्ग जिसे अज्ञेय, अरूप, अनाम, अनादि, अव्यक्त आदि कहकर अपने को संतोषमय भुलावा देता रहा है, वहां के अस्तित्व को पूर्णतः स्वीकार, और सृष्टि की समस्त सुंदरता, शक्ति और चेतनता का आदि स्रोत मान दूसरे वर्ग ने रम्य साकार मूर्तियाँ निर्मित कीं। प्रथम वर्ग गंभीर दार्शनिकों, वेदांतियों और ज्ञानियों का है, और द्वितीय सहज-सरल स्वभाववाले भक्तों का जो चिन्तन की शुष्कता और नीरसता की उपेक्षा कर आशामयी और विश्वासवादिनी श्रद्धा को सर्वस्व मानते हैं, इन दोनों वर्गों में प्रायः

सैद्धांतिक विरोध रहता है। इनका मध्यवर्ती वर्ग है रहस्यवादियों का जिन्हें हम श्रद्धालु दार्शनिक कह सकते हैं।

जड़-चेतनमय विश्व में प्रकृति ने मानव-मात्र का संगठन पार्थिव-अपार्थिव दोनों परमाणुओं से किया है। स्थूलता और सूक्ष्मता दोनों ही उसके निर्माण के लिए प्रयुक्त हैं। प्रथम से आशय बाह्याकार—ज्ञान और कर्मेंद्रिय से युक्त—'अस्थि चरममय देह' से है और द्वितीय से तात्पर्य अंतर्जगत से। इस प्रकार स्थूलता दृश्यमान बाह्य जगत का अंश है तो सूक्ष्मता अदृश्य और अव्यक्त का। मनुष्य की ज्ञान और कर्मेंद्रियाँ शैशव से ही पार्थिवता के प्रति उदासीनता दिखाना आरंभ करें, ऐसा तो साधारणतः होता नहीं; सहज और स्वाभाविक यही है कि आरंभ में तो जगत के प्रति उसमें आसक्ति का जन्म हो, और आगे चलकर जीवन के सुखमय क्षणों में उसकी लुभावनी और रुचिकर योजनाएँ, कल्पनाएँ और आशाएँ असंभावित आघातों से चूर-चूर हों जिसके फलस्वरूप विश्व-नियंता की सत्ता का लोहा मानने को वह विवश हो जाय। सारांश यह कि जीवन के घात-प्रतिघात और घटनाओं के उत्थान-पतन व्यक्ति की चेतना को पार्थिवता की ओर से उदासीन करके जब अंतर्मुखी बना देते हैं, तभी रहस्यवादी रचनाओं की सृष्टि होती है।

—प्रेमनारायण टंडन

## विद्यामंदिर, रानीकटरा, लखनऊ का प्रकाशन

साहित्यिक पारिभाषिक शब्दावली--GLOSSARY OF LITERARY TERMS—लगभग चालीस सौ ऐसे पारिभाषिक अँग्रेजी हिंदी शब्दों का सकलन जिनका प्रयोग कविता कहानी, नाटक उपन्यास, कला. समालोचना, व्याकरण, भाषा-विज्ञान म आवश्यक होता है। मू० ४।) अपने ढंग का सर्वप्रथम प्रकाशन।

हिंदी रचना और उसके अङ्ग—मू० २॥) तीसरा संस्करण। बंबई विद्यापीठ की 'उत्तमा' और 'हिंदी-भाषा-रत्न' तथा ज्ञानलता महल द्वारा संचालित 'भारतीय विद्यापीठ' की राष्ट्रभाषा रत्न' परीक्षाओं के लिए स्वीकृत। प्रारंभिक भाषा-ज्ञान, व्याकरण-सार, हिंदी-रचना-सम्बन्धी ज्ञान, नमूने के लगभग ६० लेख, ५० निबंधों की रूपरेखाएँ, अपठित और अनुवाद, पत्र-लेखन-कला, काव्य-रचना, छंद और अलंकार ज्ञान आदि विषय हैं। निबंधकी सुंदर पुस्तक है।

रहस्यवाद और हिंदी कविता मू० १॥) रहस्यवाद तथा छायावाद-संबंधी प्रतिष्ठित विद्वानों के सुंदर लेखों का सर्वप्रथम संग्रह। नया संस्करण अभी अभी छपा है।

चन्द्रगुप्त : एक अध्ययन, अजातशत्रु : एक अध्ययन, स्कंदगुप्त : एक अध्ययन--प्रत्येक का मू० १॥) ध्रुवस्वामिनी : एक अध्ययन—मू० १) स्वर्गीय श्री जयशङ्कर प्रसाद जी के नाटकों का आलोचनात्मक अध्ययन समस्त भारत में प्रचलित पुस्तकें हैं।

हिंदी साहित्य का सरल इतिहास—बंबई हिंदी विद्यापीठ तथा भारतीय विद्यापीठ द्वारा सञ्चालित परीक्षाओं के लिए स्वीकृत। इसमें हिंदी भाषा, कविता, गद्य, उपन्यास, कहानी, नाटक, निबंध और समालोचना का सरल इतिहास है। मूल्य ||=)।

सरल हिंदी शिक्षा--उर्दू जाननेवालों को हिंदी भाषा और देवनागरी लिपि सिखानेवाली बहुत सुंदर पुस्तक। इसमें सारे नियम और मुख्य मुख्य बातें हिंदी और उर्दू में नोट-रूप में लिखी हैं। बंबई हिंदी विद्यापीठ द्वारा स्वीकृत। मूल्य ।=)

प्रेमचंद : कृतियाँ और कला—प्रेमचंद साहित्य और कला पर लिखे हुए प्रतिष्ठित विद्वानों के विद्वत्तापूर्ण लेखों का संकलन। हिंदी प्रचार सभा मद्रास द्वारा स्वीकृत। दूसरा संस्करण। मूल्य २)

चित्ररेखा--लखनऊ विश्वविद्यालय के हिंदी विभाग के लेक्चरर डा० भगीरथ मिश्र एम०ए० डी० का सुंदर कवितासंग्रह—मूल्य १)

हृदय ध्वनि—भावपूर्ण और अनुभूतिप्रधान रचनाओं का सुंदर संकलन। क्षय-ग्रस्त कवि के मर्मस्पर्शी विचार। मू० १।)

सौभाग्यदान—तीन एकांकी नाटक जिनका संबंध माननीय श्री नेता जी से है। अपने ढंग की हिंदी में सर्वप्रथम रचना है। मूल्य ||=)

रात की रानी--हृदय का स्पर्श करनेवाली चुनी हुई पंद्रह श्रेष्ठ, सुरुचिपूर्ण और कलापूर्ण कहानियाँ। मू० २)

संकल्प—तीन सामयिक नाटकों का सुंदर संकलन। मू० १)

प्रेरणा—पाँच एकांकी नाटक। युक्तप्रांत के शिक्षा-प्रसार-विभाग द्वारा पुस्तकालयों के लिए स्वीकृत। दूसरा संस्करण। मू० |||)

कर्मपथ—तीन सुरुचिपूर्ण एकांकियों का सुंदर संकलन। मू० १।)

तुलसी के राम--महाकवि के समस्त ग्रंथों में बिखरे हुए विचारों के आधार पर श्री रामचंद्र के चरित्र की मुख्य मुख्य बातें। मू० १)

हास्य और विनोद—हास्यरस के लेखों का रोचक संकलन। मू० ||)

रेखाचित्र--हिंदू नारी, हिंदी लेखक, भैया साहब, अफसर आदि मार्मिक रेखाचित्रों का संकलन। मू० ॥=)

हमारे अमर नायक—संस्कृत के शकुंतला, रघुवंश, उत्तररामचरित, कादंबरी, नागानंद तथा मृच्छकटिक और हिंदी के सत्यहरिश्चंद्र नामक ग्रंथों के नायकों का रोचक चरित्रचित्रण। मू० ।'।)

## विद्यामंदिर द्वारा प्रकाशित पुस्तकें

प्रसाद जी के तीन नाटक--मू० १) स्कंदगुप्त, चंद्रगुप्त और अजातशत्रु के अध्ययनों का संक्षिप्त संस्करण।

कामायनी-मीमांसा—मू० ।॥≈) । साकेत-समीक्षा—मू० २॥) 'कामायनी' और 'साकेत-संबंधी प्रतिष्ठित विद्वानों के आलोचनात्मक लेखों का तुलनात्मक अध्ययन के लिए उपयोगी संकलन।

साहित्य परिचय- मू० २॥) आलोचनात्मक लेखों का संकलन!

गोपीविरह और भँवरगीत—मू० १॥) सूर के १५१ चुने हुए पदों का सटिप्पणी संकलन, ८० पृष्ठों की आलोचनात्मक भूमिका।

सूर : जीवनी और ग्रंथ--मू० ॥) आलोचनात्मक ग्रंथ।

पद्मावती समय--मू० १) पृथ्वीराजरासो के पद्मावती समय का सुसंपादित और सटिप्पणी संस्करण, आलोचनात्मक भूमिका भी है।

नवकथा मंजरी—नौ पद्यबद्ध कहानियों का संकलन। मू० ॥)

प्रेमचंद और ग्राम-समस्या—आगरा विश्वविद्यालय द्वारा बी० ए० के लिए स्वीकृत। नया संस्करण अभी छपा है। मू० १)

द्विवेदीमीमांसा—पं० महावीरप्रसाद द्विवेदी की हिंदी-सेवा का आलोचनात्मक अध्ययन। अपने विषय की एक ही पुस्तक है। मू० २)

हिंदी साहित्य निर्माता—मू० १) सातवाँ संस्करण समाप्त। यू० पी० की हाईस्कूल तथा दिल्ली और राजपूताने की इंटर परीक्षाओं के लिए स्वीकृत। २०,००० से ज्यादा बिक चुकी है। चुने हुए चालीस कवियों और लेखकों की भाषा-शैली, विषय, आदि की आलोचना।

साहित्यिकों के संस्मरण--मू० १॥) तीसरा संस्करण। यू० पी०

को हाई स्कूल परीक्षा के लिए स्वीकृत थी और बिहार के पुस्तकालय
के लिए स्वीकृत है। बीस प्रमुख लेखकों के गद्य का संग्रह है।

हमारे गद्य-निर्माता—मू० २) चौथा संस्करण। यू० पी०
दिल्ली. राजपूताना और मद्रास की कई परीक्षाओं के लिए स्वीकृत है
प्रतिष्ठित लेखकों की हिंदी-सेवा और भाषा-शैली की आलोचना है।

हिंदी साहित्य का छात्रोपयोगी इतिहास—मू० २॥) इस
गिनती हिंदी के श्रेष्ठ संक्षिप्त इतिहासों में है। नया संस्करण छपा है।

प्रताप समीक्षा—मू० १) पंडित प्रतापनारायण मिश्र के चुने हु
निबंधों के साथ उनकी भाषा-शैली आदि की विशद आलोचना है।

साहित्यांगों का विकास—मू० १) हिंदी भाषा, कविता. गद्
कहानी, निबंध, समालोचना, गद्यकाव्य, नाटक आदि का विकास।

बालोपयोगी सुंदर-सचित्र पुस्तकें—गाँधीजी से क्या सीखें? ।
चौपट चौधरी ।-) अर्जुन के युद्ध ।) अर्जुन की स्वर्गयात्रा ।) भा
का व्याह ।) मनकहे पंडित ≡) रचना बोध ॥=) अमर नायक ॥
निबंधों की रूपरेखाएँ ।-) बाँके खिलाड़ी ≡) हँसी का फुहारा
राबिसन क्रूसो ।-) गोबर चौबे ।) जादूगर का बदला ।) हजयतसिंह
रिक्शा की सवारी ≡) चाँद का व्याह ॥=) दो देहाती ।≡) पं
कहानियाँ ।=) भौगोलिक कहानियाँ ≡) नवाब छछूंदरअली ।) किर
की अम्मा ≡) दो वीर बच्चे ।)

होनहार—बालक बालिकाओं के लिये उपयोगी मासिक-प
वार्षिक मूल्य ३) नमूना ।)

### पुस्तकें मँगाने के नियम

जो पुस्तकें मँगानी हों उनके नाम कार्ड पर लिखकर भेज दीजि
साथ में एक रुपए का मनीआर्डर भेजिए। ५) से कम के आर्डर
एक आना रुपया, ५) से २०) तक के आर्डर पर दो आना रु
२०) से अधिक के आर्डर पर चार आना रुपया कमीशन दिया जाय

व्यवस्थापक, विद्यामंदिर, रानीकटरा, लखनऊ